उस पुरुष से उत्पन्न राजा सोम से पुनः द्वितीय अर्द्ध या उत्तरार्द्ध की सृष्टि हुई। यहां पर पुरुषात् शब्द उसी पुरुषपशु के २५ वें तत्त्व का सोम नाम से संकेत करता है। एक सृष्टि पूर्वार्द्ध की है जिससे पुरुष पशु (त्रिःसप्तसमिधों से) बना, उसका नाम सोम भी है। इस सोम से पुनः 'अधि + अजायत' दूसरी (भौतिक) सृष्टि (उत्तरार्द्ध रात्रि में) हुई। पर उत्तरार्द्ध दोनों सप्तपुरुषी सप्तकों के सप्तकों के सप्तती या एक एक में सात सात तत्त्व वालों के रूप में सब उसी बृहत् शब्द ब्रह्म रूप देव के शिर रूप प्रथम तत्त्व से ही हुए, वे सात सप्ततियाँ, उसी के अंशु या अंश या विकास हैं।

## उत्तरनारायणी पुरुष सूक्त

यजुर्वेद इन सोलह ऋचाओं को षोडशकलं ब्रह्मोपासना, और पूर्वं नारायणी नाम से पुकाराता है। इससे आगे यह वेद छह और मंत्र देता है जिनका नाम श० प० ब्रा० (१३-६-२-२०) 'उत्तरनारायणी' कहता है।

(१७)—"अद्भ्यः सम्भूतः पृथिव्यै रसाच्च विश्व कर्मणः समवर्तताग्रे। तस्य त्वष्टा विदधद्रूपमेति तन्मर्त्यस्य देवत्वमाजानमग्रे ॥" इस मंत्र के अर्थ को जानने के लिए पहिले 'विश्वकर्मा' और 'त्वष्टा' नामक दोनों शीर्षकों के लेख पढ़ लेने चाहिए। विश्वकर्मा चतुर्थ सप्तक का आदि पुरुष है जहां से आपः या नार या नृषद् का निर्माण होता है। यही आपो देवता सर्वप्रथम भौतिक सृष्टि का गर्भ धारण करते हैं 'कं स्विद्गर्भं प्रथमं दध्र आपो यत्र देवाः समपश्यन्त विश्वे' (ऋ० वे० १०-८२-५)। यही आपः पृथिवी या भौतिकात्मा की योनि बनकर, भौतिकात्मा रूप रस का या 'रसौ वै सः' का या रसमय ब्रह्म का विकास करते हैं। ये दो तत्त्व इस सृष्टि के अग्रदूत हैं जिनको विश्वकर्मा ने आपोरूप और पृथिवी के रस रूप में सम्भृत कर रखा था। इन दोनों को त्वष्टा—त्रिशिरा का पिता, रूप या मूर्तता या खाका का स्वरूप देता है। 'य इमे द्यावापृथिवी जनित्री रूपै रपिंशद्भुवनानि विश्वा' (ऋ० वे० १०-११०-९)। इससे वह रूप या मर्त्य या नर या नृषद् सप्तक के तत्त्वों या देवों को वह, सर्वप्रथम (भौतिकता का) आवरणीय खाके (देकर बौद्धिक साकारता) में (उस प्रकार) उत्पन्न करता है (जिस प्रकार का लक्ष विश्वकर्मा बताये रखता है) जिसको पूर्वार्द्ध में आजान देवता या मायामय देवता या समन्तात् ज्ञानमयमात्रशरीरी या अमृत शरीरी कहते हैं।

"वेदाहमेतम्पुरुषमहान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात्।
तमेव विदित्वातिमृत्यु मत्येति नान्यः पन्थाः विद्यतेऽयनाय" ॥१८॥
२७ वैं० यो० सू०

मैं उस पुरुष को जानता हूँ जो महतोमहान् है, उस प्रकार तेजस्वी है जैसा आदित्य या त्रिपादामृत, और जो सदा भौतिकता की तामसिकता और अन्धकार दोनों से कोसों दूर है। उसी को जानकर मृत्यु का अतिक्रमण किया जा सकता है (भौतिकता की माया जीती जा सकती है) उस पुरुष को जानने का दूसरा मार्ग है ही नहीं। यही एक है।

"प्रजापतिश्चरति गर्भे अन्तरजायमानो बहुधा विजायते।
तस्य योनिं परिपश्यन्ति धीरा यस्मिन्ह तस्थुर्भुवनानि विश्वा"॥१६॥

यह मंत्र 'स मातुर्योना परिवीतो' 'अन्तर्बहुप्रजा निर्ऋतिमाविवेश' (ऋ० वे० १-१६४-३२) का उद्बोधन करता है। जिस प्रकार ऋग्वेद की इस ऋचा में कहा गया है कि वह प्रजापति माता (पृथिवी चतुर्थ सप्तक, या इसमें उत्पन्न आपो देव्यः या इसके अधिष्ठाता आदित्य रूप गावः) की योनि में बहुप्रजा बीजरूप में प्रविष्ट होकर उस योनि के अन्दर गर्भ या निर्ऋति में प्रविष्ट हो गया उसी प्रकार यह यजुः का प्रस्तुत मंत्र भी कहता है कि प्रजापति उस निर्ऋति रूप गर्भ में स्वयं अजन्मा होते हुए भी बहुप्रजा बीजरूप में प्रविष्ट हुआ। उस गर्भ की योनि को केवल धीर (दार्शनिक योगी) ही देख या समझ सकते हैं। उस योनि के गर्भ या निर्ऋति में तो अखिल ब्रह्माण्ड या भुवन (अपने मौलिक स्वरूप या खाके या बीजरूप में) विद्यमान थे। योनि किसका नाम है और क्या है, यह 'अश्विनी' 'द्यावापृथिवी' और 'अहोरात्र' के शीर्षकों में देखें। संक्षेप में पूर्वार्द्ध और उत्तरार्द्ध के सम्मिलन बिन्दु के (⊏⊐) मध्यभाग का नाम योनि ओष्ठं, अश्विनी, गर्त, विषुवत्, सूर्यः चक्षुः सोमः चन्द्रः आदि है। इसको वही समझ सकता है जिसको वैदिक दर्शन का ढाँचा भलीभाँति विदित है। इसीलिए यह मंत्र इसी पर जोर देता है कि पहिले वैदिक दर्शन के ढांचे को जानो, तब इसे समझो, इस योनि को वैदिक दर्शन के ढांचे को जानने वाले धीर दार्शनिक योगी ही देख या समझ सकते हैं, 'तस्य योनिं परिपश्यन्ति धीरा'। इसी योनि में तो अखिल भुवनों के मूलबीज भौतिकात्मा के रूप में विद्यमान रहते हैं। इसके पहिले तो वे सब केवल आत्मा के रूप में एक रूप में त्रिपादामृत रूप में थे, वही प्रजापति बना।

यो देवेभ्यो आतपति यो देवानां पुरोहितः।
पूर्वो यो देवेभ्यो जातो नमो रुचाय ब्राह्मये॥ २०॥

वह पुरुष जो सात ऋषि रूप तत्वों के विकास के लिए तप करता है, इस तप की चर्चा सोलहवीं ऋचा की व्याख्या में उद्धृत श० प० श० १०-२-२-१ से ३ तक-'यान्वै सप्तपुरुषान्' आदि वाक्य में की जा चुकी है, यहां

उसी का संकेत है, जो बृहस्पति या वाग्पति रूप में देवताओं का पुरोहित या आदि प्राण रूप है। पुरोहित शब्द का अर्थ 'मुखादिन्द्रश्चाग्निश्च' ऋचा १५ के भाष्य में दे दिया गया है। और 'बृहस्पतिर्वै देवानां पुरोहितः ब्रह्मा' वाक्य प्रायः सभी ब्राह्मण ग्रन्थों में मिलेगा और ब्रह्मणस्पति बृहस्पति सूक्तों में भी। श० प० ब्रा० ५-४-३-१२, १-६-२-२१ में बृहस्पति को ब्रह्म नाम से ही पुकारा है। यजुः ( २-१२ ) भी 'बृहस्पतये ब्रह्मणे' कहकर इसका समर्थन करता है। यही इध्म रूप में सब देवताओं से पहिले उत्पन्न होता है, जो इन्द्र नाम से पुकारा जाता है, वह रोचिष्मान् अमृतमय प्राणमय इध्मवान् ब्रह्म है उसको हम नमस्कार करते है ( मुखदिन्द्रश्चरग्निश्च' देखें )

रुचं ब्राह्मं जनयन्तो देवा अग्रे तदब्रुवन् ।
यस्त्वैवं ब्राह्मणो विद्यात्तस्य देवा असन्वशे ॥ २१ ॥

श० प० ब्रा० ( ७-४-२-२१; ७-५-२-१२ ) ने रुचं शब्द की व्याख्या में 'रुचममृतत्वं वै रुग्' 'प्राणो वै रुक् प्राणेन हि रोचते' लिखा है। इससे मंत्र का आशय यह है। पहिले देवताओं ने त्रिपादामृत रूप और प्राणरूप ब्रह्म का विकास करते हुए कहा था कि जो ब्रह्म के इन ब्राह्मणों, या ब्राह्म विकासों को समझ सकेगा, उसके वश में सब देवता हो जावेंगे, अर्थात् वह तभी इन सब देवताओं या तत्त्वों का विकात भलीभाँति समझ सकेगा।

श्रीश्चतेलक्ष्मीश्चपत्न्यावहोरात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रूप मश्विनौ व्यात्तम् ।
इष्णन्निषाणामुम्म इषाण सर्वलोकं म इषाण ॥ २२ ॥

'श्रीः' नाम यज्ञ या दर्शन का है, तथा शिर का है। यज्ञ और दर्शन स्वरूप में श्रीः शब्द पूरे यज्ञ और पूरे दर्शन के सब तत्त्वों का प्रतिनिधि है। पूरा यज्ञ या दर्शन एक यूप या स्तूप है। अतः इस यूप को 'अष्टाश्रिः' कहते हैं। पर जब यह शब्द शिर का वाचक होता है तब यह 'गायत्री' ब्रह्म तथा पूर्वार्द्ध का वाचक होता है जैसे "यज्ञस्य यो उत्तर ( उत्तरायणः ) आधारः श्रीर्वैशिरः, श्रीर्हि वै शिरस्तस्माद्योऽर्द्धस्य श्रेष्ठो भवति असौ अमुस्यस्यार्द्धस्य शिर इत्याहुः ॥" ( श० प० ब्रा० १-४-१-५ ) तथा "चतुर्विंशत्यक्षरा वै गायत्री तस्या एष शिरः श्रीर्वैशिरः श्रीर्हि वैशिरः" ( ४-२-३-२० श० प० ब्रा० )। ऐ० ब्रा० ( ५-१-१ ) 'सोऽष्टाश्रिःर्कतव्यः अष्टाश्रिर्वै वज्रः ( यज्ञः यूपः दर्शनं ); श० प० ब्रा० ( ५-१-६-५ ) 'अष्टाश्रिर्यूपो भवति' इत्यादि। श्री का विशेष अध्ययन 'श्रीः' नामक शीर्षक में देखें। यहां पर श्री पूर्वार्द्ध है, लक्ष्मी उत्तरार्द्ध है। लक्ष्मी नाम लक्ष्मवती, लक्षणवती चिह्नवती का है। पूर्वार्द्ध अमूर्त अरूप, अलिङ्ग आध्यात्मिक अलक्ष्म है, वह केवल श्री रूप एक रूप है। पर उत्तरार्द्ध,

मूर्त है, रूप है, सलक्ष्म है, सलिङ्ग है, भौतिक है, सर्वलोकमय है। अतः लक्ष्मी या लक्ष्मवान् या लक्ष्मवती है "भद्रैषां लक्ष्मी निहिताधि वाचि" ( ऋ० वे० १०–११–२ )। ये श्रीः और लक्ष्मी दोनों दर्शन या यज्ञ या पुरुष की दो पत्नियाँ हैं। एक उजली दूसरी काली, एक शुक्लपक्षिणी, दूसरी कृष्णपक्षिणी, एक दिन स्वरूपिणी, दूसरी रात्रिरूपिणी। यही 'अहोरात्रे' हैं। इनका मध्यविन्दु अश्विनौ है जिनसे 'रूपम्' या मूर्त या भौतिक सृष्टि का आरम्भ होता है। इस बिन्दु से अगल-बगल उत्तर दक्षिण की ओर ( पार्श्वे ) अश्विनी से उलटे सुलटे नक्षत्र गणना करके, प्रत्येक तत्त्व एक नक्षत्र का प्रतिनिधि होगा। पूर्वार्द्ध में कृत्तिका से रेवती तक, उत्तरार्द्ध में अश्विनी से रेवती तक द्विधा नक्षत्र गणना 'पार्श्वे नक्षत्राणि' का भाव है 'नक्षत्र गणना शैली से तत्त्व निर्णय' शीर्षक देखें। ये सब तत्त्व व्याप्त या व्यापक हैं। इनकी व्यापकता विवृतता रूप फलप्राप्ति की इच्छा करते हुए, मेरे लिए पूर्वार्द्ध ( अयुम् ) और उत्तरार्द्ध ( सर्वलोक ) दोनों की प्राप्ति की कामना करो।"

इति शम्